

मगर यह सलाह प्रधान मंत्री को पसंद न आयी। उसने यों समझाया–"महाराज, हम लोग शेर, बाघ, मत्त हाथी इत्यादि खूँखार जानवरों को पालतू बना रहे हैं, ऐसी हालत में इस राक्षस को पालतू बनाना कोई असंभव बात नहीं है। यह ज़्यादा से ज़्यादा एक सौ आदमियों का खाना खा सकता है, मगर यह कुछ हज़ार सैनिकों के बराबर है। राक्षस केवल खाना चाहता है। वह धोखा देना और षड्यंत्र रचना बिलकुल नहीं जानता। यदि उसे पालतू बनाया जायगा तो वह मनुष्य से ज़्यादा विश्वासपात्र बना रहेगा। इसलिए उसे नींद से जागने दीजिए, हम [illegible] पालतू बनायें। इसके बाद हम शत्रु का भय न रहेगा। हम उसका पोषण करके उससे काम लेंगे। इससे हमारा फ़ायदा ही होगा।"

यह सुझाव राजा और अन्य मंत्रियों को भी बड़ा अच्छा लगा। इसके बाद जनता भी राक्षस के बारे में सहानुभूति दिखाने लगी। इसके कुछ समय बाद उस प्रदेश में अकाल पड़ा।

"राक्षस पहाड़ से उतरकर हमारे बीच क्यों नहीं आता? वह गोदावरी को हमारे नगर की तरफ़ मोड़कर ला सकता है! पाताल से गंगा को ऊपर ला सकता है! नाम के वास्ते हमारे लिए एक राक्षस है, पर उसके द्वारा हमारा कोई फ़ायदा नहीं होता।" नगर के बुज़ुर्गों ने कहा।

अकाल के साथ चोर और लुटेरों का बोलबाला बढ़ गया। रात के समय डाकू और लुटेरे सैकड़ों की संख्या में आकर नगर पर टूट पड़ते और जो भी उनका सामना करते, उन्हें मार डालने लगे। साथ ही जो कुछ अनाज और पशु बच रहें, उन्हें भी लूटकर ले जाने लगे।

इस पर बुज़ुर्गों ने सलाह दी–"राक्षस को बुला लाने का यही अच्छा मौका है। जो हिम्मतवर हैं, वे सब गुफा में जाकर राक्षस को नींद से जगाकर ले आइये।"

[illegible] खतरनाक है। नींद में रहनेवाला हमारी बातों पर ध्यान न देगा। उस वक़्त जो भी उसके सामने जायगा, उसे मार डालेगा।" युवकों ने डरते हुए कहा।

इसके एक साल बाद शत्रु राजा ने उस नगर पर हमला किया। अब उपेक्षा करने से कोई फ़ायदा नहीं। यह सोचकर सेनापति कुछ युवकों को साथ ले पहाड़ पर गया। राक्षस की गुफा का पता लगाकर उन लोगों ने गुफा के भीतर झाँककर देखा। मगर गुफा में राक्षस न था। वह कभी उस गुफा से कहीं चला गया था। नगर शत्रु राजा के अधीन हो गया। राक्षस जनता के बीच न आया था, इसलिए जनता ने उसे मन ही मन नाना प्रकार से गालियाँ दीं।

बेताल ने यह कहानी सुनाकर कहा–"राजन, नगर की जनता पहले राक्षस की याद कर डर गयी। फिर खुश हुई, अंत में गालियाँ भी दीं। आशीर्वाद भी दिया। लेकिन उस राक्षस के बारे में जनता का क्या विचार है? उसके प्रति जनता में प्रेम है, या नहीं? इस संदेह का समाधान जानते हुए भी न दोगे तो तुम्हारा सर टुकड़े टुकड़े हो जायगा।"

"इस पर विक्रमार्क ने यों उत्तर दिया–"जनता और राक्षस के बीच प्रेम और स्नेह का कोई प्रश्न ही नहीं उठता। जनता की दृष्टि में राक्षस एक महान शक्ति है। शक्ति का कोई न आदर करता है और न प्रेम ही। जब उन्हें यह प्रतीत होगा कि उसके द्वारा उनके लिए खतरा है, तब वे उसे देख डर जायेंगे। जब उन्हें यह मालूम होगा कि उसके द्वारा फ़ायदा होगा, तब वे लोभ में पड़ जायेंगे। यदि समय पर उसके द्वारा कोई सहायता प्राप्त न होगी, तब उसकी निंदा करेंगे।"

राजा के इस तरह मौन भंग होते ही बेताल शव के साथ गायब हो पेड़ पर जा बैठा। (कल्पित)



# मूर्ख

एक बार अरब के सौदागरों ने उत्तम नस्ल के घोड़ों को लाकर कोसल राजा को दिखाया। राजा उन्हें देख बड़ा प्रसन्न हुआ। अधिक मूल्य देकर उन घोड़ों को खरीदा और दुबारा कुछ और घोड़ों को लाने के लिए दो लाख रुपये अग्रिम दे दिया।

इस घटना के कुछ समय बाद राजा ने मजाक में मंत्री से कहा कि अपने राज्य के एक सौ मूर्खों की सूची तैयार कर दिखावे। मंत्री ने मूर्खों की सूची तैयार करके राजा के हाथ में दी। उसमें पहला नाम राजा का था। राजा ने आश्चर्य में आकर पूछा–"इस सूची में मेरा नाम क्यों जोड़ा गया है?"

"महाराज, अरब के अजनबी सौदागरों को दो लाख रुपये अग्रिम देकर भेजने से बढ़कर मूर्खता क्या हो सकती है?" मंत्री ने कहा।

"अगर वे लोग घोड़े ले आवे, तो?" राजा ने पूछा।

"तब उस सूची में से आपका नाम काटकर उनके नाम जोड़ जायेंगे।" मंत्री ने झट जवाब दिया।





# अनोखी दोस्ती

एक गांव में गोविंद और रामदास नामक दो दोस्त थे। मगर उनकी दोस्ती निश्चल न थी। कभी बढ़ती तो कभी घटती। उन्हें अपनी इस तरह की दोस्ती से प्रसन्नता न थी। लेकिन वे यह नहीं जानते थे कि उनकी दोस्ती को स्थिर बनाने के लिए क्या करना चाहिए? आखिर वे दोनों एक निर्णय पर पहुँचे। वह यह कि दोनों के बीच किसी प्रकार का दुराव व छिपाव न रखने के लिए भगवान के सामने शपथ ली जाय!

इसके वास्ते वे दोनों काशी के लिए रवाना हुए। रवाना होने के पहले गोविंद ने अपनी पत्नी द्वारा परोठे और लड्डू बनवाये। इसी तरह रामदास ने अपनी पत्नी से घी की पूड़ियां और जलेबियां बनवायी। दोनों अपनी चीजें लेकर राह-खर्च के साथ घर से निकल पडे।

दोनों दुपहर तक चलकर जब थक गये तब किसी पेड़ की छाया में आराम करने बैठ गये। दोनों भूख से परेशान थे। फिर भी उन लोगों ने अपने खाने की पोटलियां नहीं खोलीं। गोविंद ने सोचा कि रामदास सूखी रोटियां लाया होगा, उसे नाहक़ अपने पराठे और लड्डू क्यों दिये जाय? इसी तरह रामदास ने सोचा कि गोविंद दही-भात लाया होगा, उसे नाहक घी की बनी पूडियां और जलेबियां क्यों दी जायें?

भूख से उनकी आंखें चकरा रही थी फिर भी दोनों खाने की फिक्र किये बिना शाम तक चलते रहें। शाम को जब अंधेरा फैल गया तब रास्ते के किनारे एक उजड़े मंदिर को देख वहां पहुँचे और वहाँ पर दोनों आराम करने लगे। मगर दोनों को भूख के मारे नींद न आयी। दोनों न



अपने मन में यही सोचा कि कोई सो जायगा, तो दूसरा खाना खा लेगा। लेकिन चोर-चोर मौसेरे भाई ठहरे। इसलिए रात भर जागते ही रह गये। इस वजह से दोनों इतने कमज़ोर हो गये कि सवेरा होने पर चल नहीं पाये।

गोविंद ने अपने पराठे और लड्डुओं की पोटली की ओर आशा भरी दृष्टि से देखा तो उसमें से क़तार बाँधकर बाहर निकलने वाली चींटियाँ दिखायी दीं। गोविंद का क्रोध भड़क उठा। उसकी आँखें लाल हो गयीं। वह दांत पीसने लगा।

"क्यों भाई गोविंद, क्या बात है? तुम बहुत ही नाराज मालूम होते हो? मुझे [illegible]?" रामदास ने गोविंद से पूछा।

"देखा, मेरी औरत ने क्या किया है? पराठे और लड्डुओं के साथ चींटियों को मिलाकर पोटली बाँध रखी है?" यों कहते गोविंद ने पोटली खोल दी। पराठे सड़ गये थे, और उनमें चींटियों के क़तार लगे थे।

गोविंद ने उस पोटली को दूर फेंकते हुए कहा–"मेरी पत्नी बड़ी जालिम औरत मालूम होती है, घर पहुँच जाऊँ तो उसकी हड्डियाँ तोड़ दूँगा। उसने मेरे साथ दगा किया है।"

गोविंद का यह हाल देख रामदास ने जल्दी-जल्दी अपनी पोटली खोल दी। पर आश्चर्य की बात यह थी कि उसमें भी चींटियों के क़तार लगे थे और जलेबी से बदबू निकल रही थी।

इसे देख रामदास ने कहा–"गोविंद, देखते हो न? मेरी पत्नी ने भी मेरे साथ दगा दिया है। हमें जल्दी घर लौटकर अपनी अपनी औरत को अच्छा सबक़ सिखाना होगा।"

गोविंद भी रामदास की बातों से सहमत हो गया। इसके बाद दोनों वापस घर लौटे। घर पहुँचते ही दोनों ने अपनी अपनी पत्नी को खूब पीटा। लेकिन उन औरतों ने अपने अपने पति की बेवकूफ़ी को अच्छी तरह से समझ लिया।

वे दोनों मित्र फिर एक बार अच्छा मुहूर्त व शकुन देखकर काशी के लिए रवाना हुए। यह बात मालूम होते ही उनकी पत्नियों ने पहले ही आपस में चर्चा करके निर्णय कर लिया कि इस बार उनको अच्छा सबक़ सिखाकर काशी जाने से रोक देना चाहिए। इसके लिए दोनों ने उचित उपाय भी सोचा।

जब गोविंद और रामदास काशी के लिए रवाना हुए तब उन्हें खाने की पोटलियाँ देते हुए उनकी पत्नियाँ अपने अपने पतियों से बोलीं–"काशी की यात्रा करनेवालों को रास्ते भर में दान-धर्म करता चाहिए, वरना तीर्थाटन का कोई अच्छा फल नहीं होता।"

दोनों मित्र एक शुभ मुहूर्त में घर से चल पड़े। दुपहर तक चलकर खाने के लिए एक पेड़ की छाया में जा बैठे। इस बार दोनों ने अपने दिल में किसी प्रकार के मैल के अपनी अपनी पोटलियाँ खोल दीं। दोनों की पोटलियों में पराठे ही थे, फिर भी गोविंद ने अपने कुछ पराठे रामदास को दिये और रामदास के देने पर उसके पराठे ले लिये।

रामदास का दिया हुआ पराठा मुँह में रखते ही गोविंद की जीभ जल गयी, उसी वक़्त रामदास गोविंद के दिये हुए पराठे खाकर कै करने लगा।



रामदास के पराठों में मिर्च ज़्यादा पड़े थे और नमक बिलकुल न था।

गोविंद के पराठों में नमक ही नमक था और मिर्च बिलकुल न थे। गोविंद "मिर्च मिर्च" चिल्लाते रामदास पर टूट पड़ा। रामदास 'नमक, नमक' चिल्लाते गोविंद को मारने दौड़ा। दोनों में मार-पीट होने लगी। तब उस रास्ते चलनेवाले एक बुजुर्ग ने उनको रोका और पूछा—"तुम दोनों लड़ते क्यों हो?"

"महाशय, हम दोनों इस बात की शपथ लेने के लिए काशी जा रहे हैं कि जिन्दगी भर हम दोनों प्राण-मित्र बनकर रहेंगे। दोनों घर से खाने की चीजें साथ लाये। भूख लगते ही दोनों ने अपनी अपनी पोटली खोल दी। आप ही देखिये कि मुझे खाने के लिए उसने कैसी चीज़ दी है! क्या एक मित्र दूसरे मित्र के साथ ऐसा अन्याय कर सकता है?" इस तरह दोनों ने एक दूसरे की शिकायत की।

[illegible] अपनी अपनी चीज़ें मेरे हाथ दो।" यों कहते उस बुजुर्ग ने दोनों की दी हुई चीज़ें लेकर थोड़ा-थोड़ा चखकर देखा और कहा—"अरे, इनमें मुझे कोई खराबी दिखाई नहीं देती। लेकिन बात यह है कि इन दोनों चीज़ों को मिलाकर खाना होगा। बस, यही बात! अरे पगले! दोस्ती की भी यही बात है! दोनों के हृदय मिलने चाहिए। ऐसा न होकर भगवान के सामने शपथ लेने से क्या फ़ायदा? लगता है कि तुम लोगों से तुम्हारी पत्नियाँ ज़्यादा अक्लमंद हैं! उन्होंने तुम लोगों को जो सबक़ सिखाया, वह तुम लोगों की खोपड़ी में आ बैठे तो तुम दोनों अच्छे मित्र बने रह सकते हैं!"

बुजुर्ग की बातें सुनने पर गोविंद और रामदास अपनी अपनी मूर्खता पर शर्मिंदा हुए। इसके बाद काशी की यात्रा करने का विचार त्याग कर अपने अपने घर लौटे और मित्रतापूर्वक रहने लगे।





# उडन खटोला

[ ५ ]

शहजादी षम्स ने देखा कि फ़ारस का पंडित उसे शाहज़ादे कमर के पास न ले जाकर कहीं और ले जा रहा है, तब उसने बूढ़े पंडित से पूछा—"तुम्हारे मालिक ने तुम से क्या बताया? और तुम यह क्या कर रहे हो?"

बूढ़े ने हंसकर कहा—"मेरा मालिक? कौन है मेरा मालिक? क्या तुम कमरल आक्मार के बारे में तो नहीं कह रही हो? वह एक दम बेहूदा लड़का है।"

"अरे दुष्ट! तुम अपने मालिक के बारे में ऐसी भद्दी बातें कहते हो?" षम्स अल नहर ने पूछा।

"वह मेरा मालिक नहीं है। क्या तुम जानती हो कि मैं कौन हूँ?" बूढ़े ने कहा।

"मैं क्या जानूं! तुम कौन हो?" शहज़ादी ने कहा।

"तुम्हें और उसे धोखा देने के लिए मैं झूठ बोला था। उसने मेरे इस घोड़े को हड़प कर मुझे असहनीय दुख पहुँचाया है। मेरा घोड़ा मुझे वापस मिल गया है। अब उसे कुढ़कर मर जाने दो। तुम चिंता मत करो। उस कमबख्त से मैं सब प्रकार से योग्य हूँ। शक्तिशाली हूँ, धनी हूँ, दाता हूँ। मेरे गुलाम और नौकर भी तुम्हारी सेवा ऐसे ही करेंगे, जैसे मेरी सेवा करते हैं। मैं तुम्हें ऐसे ऐसे आभूषण और वस्त्र दूंगा जो कोई भी राजा तुम्हें नहीं दे सकता। तुम्हारी हर इच्छा की पूर्ति करूँगा।" बूढ़े ने कहा।

शहज़ादी अपना सर पीटकर रोते हुये बोली—"यह मेरी बदक़िस्मती है कि मैं अपने माँ-बाप से तो दूर हो गयी, फिर अपने प्रियतम से भी दूर हो रही हूँ!"



बूढ़े ने घोड़े को तुर्किस्तान की ओर बढ़ाया। चन्द घंटों में जादू का वह घोड़ा तुर्किस्तान के एक महा नगर के बाहर मैदान में जा उतरा। उस मैदान में सुंदर पेड़ और झरने थे।

उस महा नगर का शासक उस दिन उस मैदान में सैर करने आया और टहलते हुए ठण्डी हवा का सेवन कर रहा था। उसने बूढ़े, युवती और जादू के घोड़े को देखा और अपने गुलामों को उन्हें पकड़ लाने का आदेश दिया। उन लोगों ने अचानक बूढ़े पर हमला किया, उसे बंदी बनाकर शहज़ादी और जादू के घोड़े को लाकर सुलतान के सामने रखा।

बूढ़े का विकृत रूप देख सुलतान का चेहरा घृणा से भर उठा। सुलतान ने शहज़ादी से पूछा–"सुंदरी, तुमको इस विकृत व्यक्ति के गले मढ़नेवाले तुम्हारे माँ-बाप कैसे क्रूर होंगे?"

"यह युवती मेरी औरत ही नहीं बल्कि निकट की रिश्तेदारिन भी है।" बूढ़े ने तुरंत सुलतान से कहा।

इसपर शहज़ादी ने व्यग्र स्वर में कहा–"जहाँपनाह, अल्लाह की क़सम! मैं सौ साल के इस बूढ़े को जानती तक नहीं हूँ। यह मेरा शौहर नहीं है। कोई जादूगर है। झूठ बोलकर, दगा देकर ज़बर्दस्ती वह मुझे उठा लाया है।"

यह बात सुनते ही सुलतान ने उस बूढ़े को पीटने का अपने गुलामों को आदेश दिया। गुलामों ने उसे पीटकर अधमरा बना दिया। इसके बाद सुलतान ने बूढ़े को नगर में ले जाकर अंधेरी कोठी में बन्दी बनाया। तब उस जादू के घोड़े और शहज़ादी को ले सुलतान राजमहल में पहुँचा। मगर सुलतान उस जादू के घोड़े के रहस्य को नहीं जान पाया।

अपनी प्रेयसी को खोकर शहज़ादा कमर यात्री की पोशाकें पहने आवश्यक खाद्य-पदार्थ साथ ले शहज़ादी की खोज में चल पड़ा। वह अनेक देशों को पार करते

जो भी दिखाई देता, उनसे यही सवाल करता–"क्या तुम लोगों ने जादू के घोड़े को देखा है?" वे लोग यही सोचते कि यह युवक पागल हो गया है।

बड़ी मुश्किल से कई महीने बीत गये। शहज़ादा कमर बड़ी सन्नता के साथ सबसे शहज़ादी का दरियाफ़्त करता गया। मगर किसी ने उसे शहज़ादी के बारे में सही समाचार नहीं दिया। आख़िर कमर अपने मामा के नगर सना में पहुँचा। वहाँ पर भी उसे चम्स का पता न लगा। उल्टे शहज़ादी के बाप को परेशान देख वह भी दुख में डूब गया। वहाँ से आगे बढ़कर आखिर कमर तुर्किस्तान में जा पहुँचा।

वह एक सराय में ठहरा था। एक दिन कुछ सौदागर आपस में कोई बातचीत कर रहे थे। उनके समीप में बैठे कमर के कान में एक विचित्र ख़बर पड़ी। एक सौदागर दूसरे सौदागरों से कह रहा था–"मैंने अमुक नगर में एक समाचार सुना है। राजा ने एक मैदान में सैर करने जाकर एक बूढ़े और उसके साथ एक सुंदर युवती को देखा। उनके साथ हाथी दांत और बढ़िया लकड़ी से बनाया गया एक घोड़ा भी था..." यों उसने वह सारी कहानी सुनायी जो उसने सुनी थी।



कमर को जिस समाचार की ज़रूरत थी, बहुत दिन बाद वह समाचार मिला। उसने उन लोगों के द्वारा उस नगर की दिशा का पता लगाया और शीघ्र गति से उस ओर बढ़ा। वह उस नगर में पहुँच कर नगर का द्वार पार कर ही रहा था, सिपाहियों ने उसे पकड़ लिया और उसे सुलतान के सामने हाज़िर करना चाहा। क्यों कि उस देश का यह रिवाज था कि कोई विदेशी उस नगर में प्रवेश करता है, तो सुलतान उसका पूरा समाचार जान लेता था।

लेकिन अंधेरा हो चला था, इसलिए उस रात को सिपाहियों ने कमर को



कारागार में रखा । उसे खाना दिया । तब सिपाहियों ने पूछा—"तुम किस देश से आ रहे हो?" कमर ने जवाब दिया कि वह फ़ारस से आ रहा है ।

इसपर सिपाहियों ने हँसकर कहा—"तुम्हारे देश का एक व्यक्ति यहाँ पर आया हुआ है । ऐसे झूठ बोलनेवाले को हमने कहीं नहीं देखा । देखने में वह बड़ा ही भद्दा और कुरूप लगता है । वह कहता है कि बड़ा ज्ञानी और मशहूर वैद्य है । हमारे सुलतान ने एक मैदान में उस बूढ़, एक युवती और हाथी दांत से निर्मित एक घोड़े को देखा है । वह युवती अचानक पागल हो गयी है । वरना हमारे

… होते । उस युवती का इलाज करने के लिए हमारे सुलतान ने कई हकीम और वैद्यों को बुला भेजा है । काफी धन भी खर्च किया है । वह बूढ़ा सचमुच वैद्य होता तो क्या उस युवती का इलाज नहीं कर सकता था? हाथी दांत के घोड़े को सुलतान ने खज़ाने में रखवा दिया है । बूढ़ा जेलखाने में है । वह रात भर कराहता है । हमें सोने नहीं देता ।"

कमर ने तब सोचा कि वह सही जगह पहुँच गया है । रात में उसे एक कोठी में सिपाहियों ने बंद किया । उस कमरे में पहुँचते ही कमर ने सुना कि कोई फ़ारसी में बड़बड़ा रहा है ।

"ओह! मैं इससे बढ़िया उपाय सोच नहीं पाया! वह प्यारी युवती मेरे हाथ से निकल गयी है! मैं लोभ में आ गया ।"

ये बातें सुनने पर कमर ने भांप लिया कि विलाप करनेवाला व्यक्ति जरूर ही फ़ारस का पंडित होगा । उसने फ़ारसी में ही उस व्यक्ति से पूछा—"तुम रोते क्यों हो? क्या तुम यह मानते हो कि संसार में तुमसे बढ़कर अभागा कोई नहीं है?"

बूढ़े को लगा कि मानों उसकी जान में जान आयी हो! उसने कमर को अपनी सारी कहानी सुना कर अपने दिल को




कमर को नहीं पहचाना । रात भर वे दोनों सच्चे मित्र की भांति वार्तालाप करते रहे ।

दूसरे दिन सवेरे सिपाही कमरल अक्मार को सुलतान के पास ले गये और निवेदन किया—"हुज़ूर! यह युवक कल बड़ी रात गये नगर में आया । इसलिए हम उसी वक़्त आपकी सेवा में हाज़िर नहीं कर सके ।"

"तुम कहाँ से आते हो? तुम्हारा नाम क्या है? तुम्हारा पेशा क्या है? हमारे देश में किस काम से आये हो?" सुलतान ने पूछा ।

"मुझे हर्जा कहते हैं । मैं फ़ारस का बाशिंदा हूँ । मेरा पेशा इलाज करने का है । खासकर मैं पागलों का अच्छा इलाज करता हूँ । सारे देश घूमते हुए इलाज करने में अनुभव प्राप्त करता हूँ । बड़ी बड़ी पगड़ियाँ बांधना, गले में मालाएँ धारण करना, बड़ी बड़ी पोथियाँ बगल में दाब कर ढोंग रचना मैं पसंद नहीं करता हूँ । मंत्र-तंत्र किये बिना ही मैं इलाज करता हूँ ।" कमर ने समझाया ।

इस पर सुलतान बड़ा खुश हुआ और बोला—"तुम ठीक वक़्त पर आये हो । हमारे यहाँ एक युवती बावली हो गयी



है । उसका पागलपन दूर करोगे तो तुम्हें मुंह मांगी मुराद मिलेगी ।"

"अल्लाह हुज़ूर पर मेहरबान रहे! पहले आप मुझे यह बताइये कि वह युवती कैसे बावली हो गयी? कितने दिनों से वह पागल है! साथ ही उस बूढ़े और घोड़ा का भी पूरा हाल बतला दीजिये ।" कमर ने पूछा ।

सुलतान ने प्रारंभ से सारी कहानी सुना कर कहा—"मैंने बूढ़े को कोठी में बंद करवाया है । घोड़े को खजाने में सुरक्षित रखवाया है ।"

कमर के मन में एक बार घोड़े को देखने की इच्छा हुई । यदि वह अच्छी

हालत में रहा तो उसका काम ज्यादा सरल होगा। अगर जोड़ों में कहीं तोड़-फोड़ हो गयी हो तो उसे अपनी प्रेयसी की रक्षा के लिए कोई दूसरा उपाय सोचना होगा।

ये सारी बातें सोचकर कमर ने सुलतान से कहा–"मुझे एक बार उस घोड़े की जाँच करनी होगी। इससे इलाज करने में बड़ी सहूलियत होगी।"

"ऐसा ही करेंगे।" यों कहकर सुलतान कमर को खजाने के पास ले गया। कमर ने उसकी जाँच करके जान लिया कि घोड़े के सभी यंत्र अच्छी हालत में हैं, तब खुशी में आकर बोला–"अब मैं उस युवती की जाँच करके उसकी बीमारी का इलाज करने के लिए तैयार हूँ। अल्लाह की मेहर्बानी हो तो मैं उस युवती की बीमारी को दूर कर सकता हूँ। इसके लिए उस घोड़े की जरूरत पड़ेगी। इसलिए आपके सिपाहियों को चाहिए कि वे इस घोड़े की अच्छी तरह से हिफाजत करें।"

इसके बाद सुलतान कमर को उस युवती के कमरे में ले गया। वहाँ पर वह युवती छाती पीटते, कपड़े फाड़ते दिखाई दी। कमर ने अंदाज लगाया कि सचमुच वह युवती पागल नहीं है, बल्कि वह पागल हो जाने का अभिनय कर रही है।

कमर ने शहजादी के निकट जाकर कहा–"शहजादीजी, तुम्हारी सभी तकलीफ़ें दूर हो जायें!"

शहजादी ने कमर को देख पहचान लिया। वह ज़ोर से चिल्ला पड़ी और बेहोश होकर गिर पड़ी। सुलतान ने सोचा कि हकीम को देख डर के मारे वह युवती बेहोश हो गयी है! कमर उस युवती को होश में लाया, तब गुप्तरूप से उसके कानों में कहा–"तुम थोड़ा सब्र करो। हम दोनों खतरे में हैं। सुलतान के सामने ऐसा अभिनय करो कि पिशाच ने तुम्हें छोड़ दिया है।"

शहजादी ने भी गुप्त रूप से कहा–"अच्छी बात है!"

तब कमर दूर पर खड़े सुलतान के निकट जाकर बोला–"हुजूर! आपकी मेहर्बानी से इस युवती की बीमारी का ठीक से पता लगाया और उसका इलाज भी कर दिया है। आप उसके पास जाकर स्नेह से परामर्श कीजिये। साथ ही आप उसकी जिन जिन इच्छाओं की पूर्ति करना चाहते हैं, उन्हें पूरा करने का आश्वासन भी दीजिये। इसके बाद सब कुछ आपके अनुकूल होगा।"

सुलतान शहजादी के निकट पहुँचा। शहजादी ने उठकर सुलतान को सलाम करके कहा–"आपके आगमन से मैं धन्य हो गयी हूँ।"

उस युवती में ऐसा परिवर्तन देख सुलतान खुशी के मारे फूला न समाया। उसने अपनी गुलाम औरतों और खोजाओं को तुरंत आदेश दिया कि







शाहजादी को स्नानागार में ले जाकर नहलवायें और उसे क़ीमती वस्त्र तथा आभूषण पहना दें। गुलाम औरतों ने ऐसा ही किया।

इसके बाद सुलतान ने कमर से कहा– "हकीम साहब, तुमने हमारा बड़ा उपकार किया। अल्लाह की मेहर्बानी तुम पर हमेशा बनी रहे।"

"हुज़ूर! यदि यह खुशी आप हमेशा के लिए चाहें तो आपको चाहिए कि आप इस सुंदरी और घोड़े को साथ ले अपने परिवार सहित उस प्रदेश में पहुँचे, जहाँ आपको ये दोनों प्राप्त हुए थे। असली बात यह है कि वह घोड़ा एक

करके इसे पागल बना दिया है। मैं उस प्रदेश में शैतान को भगाने का यत्न करूँगा। वरना वह शैतान फिर से उसमें प्रवेश कर सकता है। अलावा इसके हर महीने के प्रारंभ में शैतान इस सुंदरी में प्रवेश करता रहेगा और हर बार उसे भगाना पड़ेगा। इसलिए उस शैतान का हमेशा के लिए अंत करना उचित होगा।" कमर ने समझाया।

"यह कौन मुश्किल की बात है? ऐसा ही करेंगे।" सुलनान ने कहा।

इस पर सुलतान अपने दरबारियों, नौकरों, कमर, शहज़ादी तथा घोड़े को भी साथ ले उसी वक़्त मैदान की ओर चल पड़ा।

मैदान में पहुँचते ही कमर ने उड़न खटोले को बहुत दूर ले जाकर रखा। उस पर शहज़ादी को चढ़ाया। तब कहा– "हुज़ूर का हुक्म हो तो मैं भी इस घोड़े पर सवार हो शैतान के द्वारा इस घोड़े को आप तक चलाऊँगा।"

"वाह, कैसा अद्भुत है!" सुलतान ने मन में सोचा।

कमर भी उड़न खटोले पर बैठ गया। अपने पीछे बैठी शहज़ादी को रस्सी से कसकर बाँध दिया। तब खुंटी दबायी।



में उड़ा और अदृश्य हो गया।

सुलतान समझ न पाया कि क्या हो गया है। वह इस विचार से दुपहर तक अपने परिवार के साथ वहीं रहा कि वह सुंदरी और वैद्य लौट आयेंगे। इसके बाद वह अपने परिवार को ले राजमहल लौट आया, वहाँ पर भी उसने शहज़ादी तथा वैद्य का इंतज़ार किया; पर उन दोनों का कहीं पता ही न था।

इतने में उसे बूढ़े क़ैदी का स्मरण आया तब बूढ़े को बुलाकर डाँटा–"अरे बदमाश! तुमने मुझ से यह बात क्यों छिपायी कि उस घोड़े के अन्दर पिशाच है। अब वह पिशाच हकीम और अद्भुत सुंदरी को भी उड़ाकर कहीं ले गया है। बेचारे, उन पर न मालूम, क्या बीतेगा? इस अपराध पर अभी मैं तुम्हारा सर उड़वा दूँगा।"
सुलतान का आदेश मिलते ही उसके गुलामों ने बूढ़े के सर को धड़ से अलग कर डाला।

उड़न खटोले पर कमर शहज़ादी के साथ सकुशल अपने नगर को लौटा और राजमहल के छत पर जा उतरा। शोक सागर में डूबा हुआ सुलतान का परिवार खुशी से भर उठा। इसके बाद सुलतान साबूर ने अपने पुत्र के विवाह के संदर्भ में अनेक दिन तक उत्सव मनाये। भविष्य में कोई खतरा न हो, इस ख्याल से साबूर ने खुद अपने हाथों से उड़न खटोले को तोड़ दिया।

कमर ने अपने ससुर को सारा समाचार सूचित करते हुए चिट्ठी लिख दी और अनेक पुरस्कारों के साथ उस चिट्ठी को दूतों के द्वारा उसके पास भिजवा दिया।

कुछ समय बाद सुलतान साबूर का देहांत हो गया, तब कमर सुलतान बन बैठा। गद्दी पर बैठते ही कमर ने अपनी छोटी बहन की शादी अपने साले के साथ कर दी। इसके बाद कमर और षम्स अल नहर सुखपूर्वक अपने दिन बिताने लगे।

(समाप्त)



# कंजूस

एक गाँव में एक अमीर था। वह अव्वल दर्जे का कंजूस था। न पेट भर खाना खाता था और तन पर पर्याप्त कपड़ा ही पहनता था।

एक दिन त्यौहार पड़ा। घर के नौकर ने अपने मालिक के तन पर पुराने कपड़े देख पूछा–"मालिक, आज त्यौहार का दिन है। पुराने कपड़े क्यों पहने हैं? नये कपड़े क्यों नहीं पहन लेते?"

"अरे सोमू, इस गाँव में मुझे कौन नहीं जानता? मैं नये कपड़े न पहनूं तो भी कोई बात नहीं।" अमीर ने जवाब दिया।

नौकर ने सोचा कि उसका मालिक एक नंबर का कंजूस है और वह मौन रह गया।

कुछ दिन बीत गये। एक दिन अमीर पड़ोसी गाँव में जाते हुए नौकर से बोला–"सोमू, मैं गाँव हो आता हूँ। घर की देखभाल अच्छी तरह से करना।"

"मालिक, दूसरे गाँव में जाते वक्त भी पुराने कपड़े पहनकर क्यों जाते हैं?" नौकर ने पूछा।

"अरे पगले! वहाँ पर मुझे जानता ही कौन है! चाहे मैं जो भी कपड़े पहनूं, बराबर है।" अमीर ने कहा।





# चन्द्रभानु

खत्रपुर पर राजा उदयभानु राज्य करता था। उसकी पत्नी का नाम रूपमती था। उस दंपति के बहुत समय तक कोई संतान न हुई। संतान के वास्ते उस दंपति ने अनेक उपवास किये, देवताओं की पूजा की, साधु-सन्यासियों की सेवा की, मगर उन्हें कोई संतान न हुई।

आखिर लाचार होकर राजा उदयभानु ने अपनी चालीस साल की अधेड़ उम्र में लावण्या नामक एक सुंदरी के साथ दूसरा विवाह किया। लावण्या के सौंदर्य पर मुग्ध हो राजा अपना सारा समय उसी के साथ बिताने लगा, बड़ी रानी रूपमती के पास महीने में सिर्फ़ दो तीन बार जाया करता था।

राजा के लावण्या के साथ विवाह किये दो साल बीत गये, मगर लावण्या के कोई संतान न हुई। पर इसी बीच बड़ी रानी किन्हीं जड़ी बूटियों की मदद से गर्भवती हुई और उसने एक सुंदर पुत्र का जन्म दिया। राजा इस पर बड़ा प्रसन्न हुआ और उस शिशु का नामकरण चन्द्रभानु किया। रूपमती ने सोचा कि उसके दिन फिर गये हैं।

मगर बात ऐसी न हुई। क्योंकि लावण्या ने राजा को अपना दास बना लिया था। इसलिए राजा उसकी हर बात का पालन करता था। उसकी इच्छा के विरुद्ध कुछ भी नहीं कर पाता था।

लावण्या रूपमती से ईर्ष्या करती थी, इस कारण उसने राजा को समझाया कि रूपमती कोई जादूगरनी है और उसने मंत्र और तंत्रों की मदद से पुत्र का जन्म दिया है। लड़का बड़ा होने पर राज्य के लिए खतरा बन सकता है! जिस राजा ने संतान के वास्ते अनेक जप-तप किये,

# कंजूस

एक गाँव में एक अमीर था। वह अव्वल दर्जे का कंजूस था। न पेट भर खाना खाता था और तन पर पर्याप्त कपड़ा ही पहनता था।

एक दिन त्यौहार पड़ा। घर के नौकर ने अपने मालिक के तन पर पुराने कपड़े देख पूछा–"मालिक, आज त्यौहार का दिन है। पुराने कपड़े क्यों पहने हैं? नये कपड़ क्यों नहीं पहन लेते?"

"अरे सोमू, इस गाँव में मुझे कौन नहीं जानता? मैं नये कपड़े न पहनूं तो भी कोई बात नहीं।" अमीर ने जवाब दिया।

नौकर ने सोचा कि उसका मालिक एक नंबर का कंजूस है और वह मौन रह गया।

कुछ दिन बीत गये। एक दिन अमीर पड़ोसी गाँव में जाते हुए नौकर से बोला– "सोमू, मैं गाँव हो आता हूँ। घर की देखभाल अच्छी तरह से करना।"

"मालिक, दूसरे गाँव में जाते वक्त भी पुराने कपड़े पहनकर क्यों जाते हैं?" नौकर ने पूछा।

"अरे पगले! वहाँ पर मुझे जानता ही कौन है! चाहे मैं जो भी कपड़े पहनूं, बराबर है।" अमीर ने कहा।





# चन्द्रभानु

खत्रपुर पर राजा उदयभानु राज्य करता था। उसकी पत्नी का नाम रूपमती था। उस दंपति के बहुत समय तक कोई संतान न हुई। संतान के वास्ते उस दंपति ने अनेक उपवास किये, देवताओं की पूजा की, साधु-सन्यासियों की सेवा की, मगर उन्हें कोई संतान न हुई।

आखिर लाचार होकर राजा उदयभानु ने अपनी चालीस साल की अधेड़ उम्र में लावण्या नामक एक सुंदरी के साथ दूसरा विवाह किया। लावण्या के सौंदर्य पर मुग्ध हो राजा अपना सारा समय उसी के साथ बिताने लगा, बड़ी रानी रूपमती के पास महीने में सिर्फ़ दो तीन बार जाया करता था।

राजा के लावण्या के साथ विवाह किये दो साल बीत गये, मगर लावण्या के कोई संतान न हुई। पर इसी बीच बड़ी रानी किन्हीं जड़ी बूटियों की मदद से गर्भवती हुई और उसने एक सुंदर पुत्र का जन्म दिया। राजा इस पर बड़ा प्रसन्न हुआ और उस शिशु का नामकरण चन्द्रभानु किया। रूपमती ने सोचा कि उसके दिन फिर गये हैं।

मगर बात ऐसी न हुई। क्योंकि लावण्या ने राजा को अपना दास बना लिया था। इसलिए राजा उसकी हर बात का पालन करता था। उसकी इच्छा के विरुद्ध कुछ भी नहीं कर पाता था।

लावण्या रूपमती से ईर्ष्या करती थी, इस कारण उसने राजा को समझाया कि रूपमती कोई जादूगरनी है और उसने मंत्र और तंत्रों की मदद से पुत्र का जन्म दिया है। लड़का बड़ा होने पर राज्य के लिए खतरा बन सकता है! जिस राजा ने संतान के वास्ते अनेक जप-तप किये,



वही राजा लावण्या के मायाजाल में फंस कर चन्द्रभानु को जंगलों में भेजने लिए राजी हो गया।

आठ महीने के शिशु चन्द्रभानु को जंगल में छोड़ आने का काम सत्पाल नामक एक सेवक को सौंप दिया गया। सत्पाल उस शिशु को लेकर जंगल की ओर चल पड़ा। मगर वह सीधे जंगल में न गया, बल्कि पड़ोसी राज्य सातपुरी में जाकर वहाँ रहनेवाले अपने मित्र जादूपति के घर पहुँचा। जादूपति जादूगरी जानता था। उसने चन्द्रभानु को पाल-पोसकर बड़ा करने की जिम्मेदारी अपने ऊपर ली। सत्पाल ने अपने राज्य को लौटकर राजा को बताया कि वह चन्द्रभानु को जंगलों में छोड़ आया है।

महीने और साल बीत गये, पर राजा उदयभानु के फिर कोई संतान न हुई। लावण्या के प्रोत्साहन पर लावण्या के भतीजे महावीर को राजा ने अपना दत्तपुत्र बना लिया।

उदयभानु की उम्र बढ़ती गयी, फिर भी वह लावण्या पर आसाक्त था। इसका नाजायज फ़ायदा उठाकर लावण्या राज-काज के काम खुद देखने लगी। उसने आदेश दिया कि बड़ी रानी को नौकरों वाले कमरे में निवास करना है और उसे एक दासी की तरह ज़िंदगी बितानी है। दिन प्रति दिन उसकी क्रूरता बढ़ती गयी। जनता उससे तंग आकर उसके साथ द्वेष करने लगी। उसके कारण जनता को कोई सुख और संतोष न था।

अचानक एक दिन लावण्या ने राजा पर दबाव डाला कि उसके सारे अधिकार लावण्या को सौंप दे। इससे राजा की आँखें खुल गयीं। उसने समझ लिया कि वह आज तक गलत रास्ते पर था। फिर भी उसे लाचार हो सारे अधिकार लावण्या को सौंप देने पड़े। राजा के सभी अधिकार अपने हाथ में आते ही लावण्या ने राजा को भी सेवकों के साथ मिलाया।

इस तरह काफी समय बाद राजा उदयभानु और रूपमती एक ही प्रकार की ज़िंदगी के सहभागी हुए। उदयभानु को सदा इस बात की चिंता सताने लगी कि उसने जान-बूझकर अपने पुत्र को जंगलों में पहुँचा दिया है। रूपमती अपने पति के कष्टों में हाथ बंटाते उसकी सेवा करने लगी। इस तरह चन्द्रभानु के जन्म के सोलह साल बाद रूपमती ने गर्भवती हो एक पुत्री का जन्म दिया। तब तक चन्द्रभानु जादूमति के घर पलते सोलह साल का हो गया था। उसने अन्य विद्याओं के साथ जादुगरी भी सीख ली। अब वह देखने में सुंदर, होशियार और बलवान लगता था।

एक दिन अच्छा मुहूर्त देख चन्द्रभानु जादूपति को साथ ले लावण्या के दरबार में आया और उसने घोषणा की–"मैं चन्द्रभानु हूँ और इस राज्य का वारिस हूँ।"

लावण्या ने चकित हो पूछा–"वह तो कभी जंगलों में खूंख्वार जानवरों का शिकार बन गया है। दुष्ट, तुम अपने को राजकुमार बताते हो? यहाँ से चले जाओ।"

"मैं एक बार राजा के दर्शन करना चाहता हूँ।" चन्द्रभानु ने पूछा।

"राजा तो वृद्ध हैं, बीमार हैं। वे दरबार में नहीं आ सकते।" लावण्या ने उत्तर दिया।



"मैं अपनी माताजी को देखना चाहता हूँ।" चन्द्रभानु ने फिर पूछा।

"तुम्हारी कोई माता भी है यहाँ? यह तुम्हारी कैसी हिम्मत? धोखा देने के अपराध में मैं तुम्हें फाँसी पर चढ़ा सकता हूँ।" यों लावण्या ने उसे धमकी दी। वह अपने सिपाहियों को संकेत कर ही रही थी कि चन्द्रभानु को गिरफ़्तार करें, तभी वह तीव्र गति के साथ बाहर चला गया।

उस राज्य की जनता लावण्या के शासन से ऊब चुकी थी। राजा उदयभानु तथा उसके पालित पुत्र के प्रति भी जनता की कोई सद्भावना न रही। दरबार के प्रमुख व्यक्तियों ने जब चन्द्रभानु के मुँह से यह



घोषणा सुनी कि वही राजगद्दी का वारिस है, तब उनका उत्साह उमड़ पड़ा ।

चन्द्रभानु ने नगर के प्रमुख व्यक्तियों से मिलकर उन्हें अपना सारा वृत्तांत सुनाया, तब उन लोगों ने चन्द्रभानु से कहा– "युवराज, तुम हमें इस दुष्ट शासिका से उबारो, हमारा समर्थन तुम्हें प्राप्त होगा ।"

उन सब को साथ ले चन्द्रभानु दूसरे दिन दरबार में पहुँचा । वह अपने साथ उन वस्त्रों को भी ले आया जो बचपन में जंगल में भेजते समय उसके शरीर पर पहनाये गये थे । उन वस्त्रों को लावण्या के सामने रखकर चन्द्रभानु ने कहा– "लीजिये, ये ही मेरे बचपन की पोशाकें हैं!"

"उस शिशु को खूंखार जानवरों के खा जाने के बाद किसी ने इन पोशाकों को सुरक्षित रख लिया होगा ।" लावण्या ने कहा । नगर के प्रमुख व्यक्तियों ने सलाह दी–"महारानी जी, यह जांच कर देख लीजिये, कहीं बूढ़े राजा और रानी इसे पहचान लें?"

राजा उदयभानु और रूपमती चन्द्रभानु को देख उसे पहचान नहीं पाये । इस पर लावण्या ने चन्द्रभानु से कहा–"अरे दगेबाज! तुम्हारी पोल खुल गयी है । अब तुम्हें मृत्यु दण्ड सुना रही हूँ ।"

तब दूर बैठे जादूपति ने कहा–"जल्दबाजी करना उचित नहीं । दो व्यक्ति सही माँ और बेटे हैं कि नहीं, यह जानने के लिए एक प्रक्रिया है । माँ का दूध एक तालाब में एक छोर पर डाल कर, तालाब के दूसरे छोर से बेटा एक घड़े में पानी-भर दे, तब उस घड़े के पानी में माँ के दूध की धारा दिखाई देनी चाहिये । इसलिए इसकी जांच करने के लिए आप लोग रानी रूपमती का दूध तालाब के एक छोर में डलवा दीजिये, चन्द्रभानु से कहिये कि वह तालाब के दूसरे छोर घड़े में जल भर दे । यदि वे दोनों सचमुच माँ और बेटे हैं, तो माँ का दूध घड़े में अपने आप आ जायेंगे ।"

कहे अनुसार होना असंभव है, इसलिए उसने उसके सुझाव को मान लिया । लेकिन उसने एक शर्त रखी–"यदि इस परीक्षा में यह युवक सफल न निकला तो उसे मृत्यु दण्ड दिया जायगा ।"

"इसके लिए मैं तैयार हूँ ।" चन्द्रभानु ने जवाब दिया ।

इसके बाद परीक्षा के लिए आवश्यक सारी तैयारियाँ हो गयीं । दो दिन बाद राजमहल के तालाब के पास लोगों की भीड़ लग गयी । रानी रूपमती के दूध को तालाब के एक छोर पर डाला गया । दूसरे छोर पर चन्द्रभानु एक खाली घड़ा लेकर तालाब में उतरा । उसने उस घड़े को पानी से धोया और थोड़ी देर में पानी भर कर बाहर आया । उस पानी को दूध जैसा देख सब लोग विस्मय में आ गये ।

नगर के प्रमुख व्यक्तियों ने यह निश्चय कर लिया कि चन्द्रभानु ही रानी रूपमती का पुत्र और गद्दी का वारिस है, तब लावण्या से कहा–"अब तुम गद्दी से उतर सकती हो । हम चन्द्रभानु का राज्याभिषेक करेंगे ।" उनके निर्णय को लावण्या को भी स्वीकार करना पड़ा ।

चन्द्रभानु ने घड़े में दूध कैसे भरवा दिया? उसने एक सफेद कपड़े के टुकड़े को बारह बार दूध में डुबोया, हर बार दूध के सूख जाने पर फिर डुबो करके उसे सुखाया और उस टुकड़े को अपनी कमर में खोंस लिया था । जब वह खाली घड़े को धोने का अभिनय करने लगा, तब उस टुकड़े को घड़े के पानी में डाल कर खूब हिलाया जिससे पानी में दूध का रंग आ गया । तब उस टुकड़े को पानी में डाल कर अपने पैर से मिट्टी में दबा दिया । इसके बाद घड़े में पानी भरने का अभिनय करके किनारे पर आ गया । सब ने सोचा कि तालाब के दूसरे छोर पर डाला गया दूध घड़े में आ गया है! इस तरह उसकी युक्ति सफल हो गयी ।





# कुत्तों का सौदा

पांच सौ साल पहले हंगेरी में मात्यास नामक एक धर्मात्मा राजा शासन करता था। उन दिनों में राजधानी से थोड़ी दूर पर एक गाँव में एक अमीर रहा करता था। दूसरों को बड़ी सरलता से धोखा देने की प्रवृत्ति उसकी जन्मजात प्रतिभा थी। झूठ बोलकर अपने मित्रों व परिचितों को दगा देता और वे लोग उसकी बातों में आकर धोखा खा जाते, तो वह बड़ा प्रसन्न होता। यह उसका नित्य का काम था।

एक बार वह अमीर राजधानी में गया। कोई सौदा करके थैली भर सोने के सिक्कों के साथ गाँव में लौट आया। वह गाँव के हर किसी से यही कहता गया कि उसने राजधानी में कुत्ते बेचकर इतना सारा सोना कमा लिया है और राजधानी में कुत्तों की बड़ी माँग है।

गाँव के एक गरीब आदमी ने यह बात किसी दूसरे के मुँह से सुनी, तो उसके मन में यह आशा पैदा हो गयी कि वह भी थोड़ा-बहुत सोना कमा ले, क्योंकि यह सौदा तो उसके लिए भारी न पड़ेगा। यह सोचकर वह गरीब अमीर के घर पहुँचा और पूछा—"साहब, मैंने अमुक बात सुनी है, क्या यह सच है?"

"हाँ, बे! बिलकुल सच है। राजा मात्यास अंधाधुंध कुत्तों को खरीदता जा रहा है। अच्छा भाव दे रहा है। यह बात मेरे कानों में पड़ते ही मैंने बिना किसी से कहे अपनी सारी पूंजी लगाकर कुत्ते खरीद लिये और राजधानी में ले जाकर राजा के हाथ अच्छे भाव पर बेच दिये। मुझे एक थैली-भर सोना हाथ लगा है। बेचारे, तुम गरीब हो! तुम भी राजा के हाथ कुत्ते बेच दो।" अमीर ने कहा।

[illegible] किया। बेचारे उसके मन में भी धन कमाने का लोभ पैदा हो गया। मगर उसके पास पूंजी के नाम एक कौड़ी भी नहीं है। कोई चीज बेचकर भी धन इकट्ठा करना चाहे तो उसके पास सिवाय सूखकर कांटा बनी गाय के कुछ नहीं है। फिर भी वह ऐसे अच्छे मौक़े से हाथ धोना नहीं चाहता था, इसलिए अपनी उस कमज़ोर गाय को बेचकर थोड़े से कुत्ते खरीद लिये, उनके गले में रस्सियाँ बाँध राजधानी की ओर चल पड़ा।

गरीब राजमहल में पहुँचा, लेकिन पहरेदारों ने उसे भीतर जाने नहीं दिया। तब उसकी समझ में आया कि अमीर ने उसके साथ धोखा दिया है और उसे खूब बेवकूफ़ बनाया है। उसे देख जब पहरेदार हँसने लगे, तब बेचारे गरीब को रोना आया और वह रोने लगा।

राजमहल की छत पर से राजा ने देखा कि एक व्यक्ति अपने साथ कुत्ते लिए रो रहा है, राजा ने असली बात जाननी चाही, उसने अपने सेवक को आदेश दिया कि कुत्तों को साथ लानेवाले व्यक्ति को उसके सामने हाज़िर करे। गरीब ने राजा के सामने असली बात बता दी कि कैसे उसके गाँव के एक अमीर ने उसके साथ दगा दिया है।

राजा को उस गरीब पर बड़ी दया आयी। उसने गरीब से बताया कि यह



बात सच है कि वह कुत्ते खरीदता है। तब गरीब को एक सौ सोने के सिक्के दिलाकर कुत्तों को छुड़ाया और अमीर का नाम व पता जान लिया। इस पर गरीब की खुशी का कोई ठिकाना न रहा। उसने अपने गाँव में जाकर सबको यह बात बतायी और सोने के सिक्के भी दिखाये।

अमीर ने सोचा था कि वह गरीब उसकी बातों पर विश्वास करके सबके सामने बेवकूफ़ बन जायगा, मगर वह सचमुच कुत्ते बेचकर सोने के सिक्के कमा लाया है। इस बात पर उसे आश्चर्य भी हुआ कि उसने मजाक में जो बात कही, वह सचमुच सत्य निकली!

अब अमीर के मन में भी खूब धन बटोरने का लोभ पैदा हो गया। उसने अपनी सारी जायदाद बेच डाली, उस धन से हज़ारों कुत्ते खरीद लिये और उन्हें लेकर राजधानी में जा पहुँचा। वहाँ जाकर पहरेदारों से झगड़ा मोल लिया। पहरेदारों ने उसे, और कुत्तों को भी अन्दर दी, पहरेदारों ने भी यही किया। आखिर कुत्ते भी भूँक उठे।

यह शोरगुल सुनकर राजा ने महल की छत पर से देखा और अपने पहरेदारों को आदेश दिया कि उस व्यक्ति को अपने कुत्तों के साथ अन्दर भेज दे।

अमीर ने राजा से कहा कि वह कुत्तों का सौदा करने आया है। अमीर का नाम सुनते ही राजा ने समझ लिया कि इसीने एक गरीब को धोखा दिया है। राजा ने अमीर से कहा—"मैंने एक ही बार कुत्ते खरीद लिये, अब मुझे कुत्तों की ज़रूरत नहीं है, बेचारे, तुम देरी करके आये हो!"

अमीर आदमी जैसे कुत्तों को लेकर राजधानी में गया था, वैसे ही लौट भी आया। लेकिन उसकी सारी संपत्ति समाप्त हो गयी थी। इसके बाद बहुत दिनों तक लोग अमीर के कुत्तों के सौदा की चर्चा करके आनंद उठाते थे।





# कवि का सम्मान

देवगिरि में एक प्रसिद्ध आशुकवि था। वह हर साल अपनी पत्नी को साथ ले किसी न किसी दूसरे राज्य में चला जाता, वहाँ पर तीर्थाटन करता, वहाँ के राजा के संबंध में पूरा वृत्तांत जान लेता, तब राजदरबार में जाकर राजा के संबंध में आशुकविता सुनाता। उसके द्वारा सम्मान पाकर देवगिरि को लौटता, आराम से अपने दिन गुजार देता था।

एक साल वह कवि अमरावती नगर में पहुँचा। पति-पत्नी ने नगर के सारे दर्शनीय स्थानों को देख लिया। कवि ने वहाँ पर लोगों के मुँह से सुना कि अमरावती का राजा शासन-कार्यों में दक्ष है, और कवियों के प्रति आदरभाव रखता है। राजा का पूरा वृत्तांत जान लेने के बाद अपनी पत्नी को धर्मशाला में ठहराया। राजदरबार में पहुँचकर राजा को आशीर्वाद दिया और उन पर आशुकविता भी रचकर तत्काल सुना दी।

कवि की प्रतिभा पर मुग्ध हो राजा ने पूछा—"क्या तुम अमरावती को अपना निवास बनाओगे?"

"नहीं, महाराज! मैं किसी भी देश में तीर्थाटन के निमित्त ही जाता हूँ। देवगिरि मेरा स्थाई निवास है। उसे छोड़कर मैं अन्यत्र नहीं रह सकता।" कवि ने जवाब दिया।

राजा को कवि के वचनों से निराशा हुई। उसे अपने देश से एक पैसा भी बाहर जाना कतई पसंद नहीं है। उसका उद्देश्य कि उसका देश स्वयं समृद्ध हो। इसलिए कवि को किसी भी प्रकार का पुरस्कार देना राजा को पसंद न था।

फिर भी अपने प्रति ऐसी सुंदर कविता सुनानेवाले कवि का सत्कार करना राजा का कर्तव्य है, इसलिए राजा ने कवि से निवेदन

किया कि उसका आतिथ्य स्वीकार करे। कवि ने राजमहल में भोजन किया, उसके द्वारा सुंदर वस्त्र पाकर मन में बड़ा निराश हुआ, फिर भी प्रकट रूप में प्रसन्नता का अभिनय किया।

"क्या आपने राजा के दर्शन किये! कविता सुनायी उन्हें? राजा ने कौन-सा पुरस्कार दिया?" कवि की पत्नी ने पूछा।

"बेचारे उनके पास क्या है, देने को?" कवि ने कहा।

"क्या राजा के पास संपत्ति नहीं है?" पत्नी ने आश्चर्य के साथ पूछा।

"भूल तो मेरी थी। जो विद्वान नहीं, उन्हें मैंने रसिक सम्राट बताया। जो बिल्ली को देख डरते हैं, उन्हें महान शूर कहकर प्रस्तुति की। ये सारी बातें सुनकर राजा ने यह नहीं कहा कि मैं कुछ नहीं दे सकता। सिर्फ़ खाना खिलाकर कपड़े देकर भेज दिया।" कवि ने कहा।

"वह खाना भी तो जनता की संपत्ति है न?" पत्नी ने पूछा।

[illegible] लोग लगभग राजा के गुप्तचर थे। इसलिए कवि और उसकी पत्नी के बीच जो वार्तालाप हुआ, वह समाचार उसी रात को राजा तक पहुँचा।

दूसरे दिन सवेरे कवि अपनी पत्नी के साथ देवगिरि के लिए चल पड़ा। इसके थोड़ी ही देर बाद एक बैल गाड़ी रास्ते में उन्हें दिखायी दी। गाडीवाले ने उनसे बताया कि वह भी देवगिरि जा रहा है और उन दोनों को गाड़ी पर बिठाया।

कवि के घर पहुँचने के थोड़ी देर बाद अमरावती से राजा के दूत वहाँ पहुँचे। कवि के सामने एक गठरी रखते हुए बोले–"महाराजा ने आपके पास पचास हज़ार सिक्के पुरस्कार स्वरूप भेज दिये हैं। इतनी भारी गठरी को आप उठाकर नहीं ले जा सकते थे, इसलिए हमारे द्वारा भेज दिया है।" यह कहकर दूत चले गये।

उसी वर्ष कवि ने देवगिरि से अमरावती के लिए अपना निवास बदल लिया।





# पैसों का पेड़

दामोदर का बाप जब मरा तब दामोदर की उम्र दस साल की थी। इसलिए उस परिवार पर बड़ी विपत्ति आ पड़ी। फिर भी दामोदर की माँ बड़ी मेहनत करके उसे पाल-पोसने लगी।

दामोदर जब बड़ा हुआ तब उसकी माँ बड़ी निराश हो गयी, क्योंकि वह काम-धाम कुछ करता न था, उल्टे बेकार घूमा करता। साथ ही वह बड़ा बेवकूफ़ निकला, हमेशा अपनी माँ से पैसे माँगा करता था।

आखिर दामोदर की माँ खीझ उठी और बोली–"बेटे, तुम हमेशा पैसे माँगते हो। क्या यह सोचते हो कि हमारे आंगन में पैसों का पेड़ उग आया है?"

"तब तो मैं काम करूँगा। मैं पैसे गाड़ दूंगा। पैसे का पेड़ उगाकर जब पैसे चाहे मैं तब पैसे तोड़ लूंगा।" दामोदर ने कहा।

"अरे पगले, पैसे गाड़ने से उगते नहीं! तुम देश में घूमकर इस बात का पता लगा लो कि पैसे का बीज कहाँ पर मिलता है?" दामोदर की माँ ने क्रोध में आकर कहा।

अबोध दामोदर ने अपनी माँ की बातों पर यक़ीन किया और घर से चल पड़ा। दामोदर के जान-पहचानवालों में कई अमीर भी थे। उनके पास जाकर उसने पैसे के पेड़ के बारे में पूछा।

अमीरों ने दामोदर के भोलेपन पर हँसकर मजाक़ में कहा–"अरे, पैसे का पेड़ यहाँ कहाँ है? जंगल में मिलता है।"

दामोदर उनकी बातों पर यक़ीन करके जंगल की ओर चल पड़ा। जंगल में एक बूढ़ी सूखी लकड़ियाँ बीनते उसे दिखाई दी।

"नानी, पैसे के पेड़ का बीज कहाँ मिलता है?" दामोदर ने बूढ़ी से पूछा।

रमेश उपाध्याय

बूढ़ी ने दामोदर की ओर देखा और कहा–"बेटा, शाम होने को है। थोड़ी लकड़ियाँ बीन लो जल्दी, बाद को बता दूँगी!"

उस खुशी में दामोदर जल्दी-जल्दी लकड़ियाँ बीनने लगा। जब शाम हुई तो बूढ़ी ने दामोदर से कहा–'बेटा, मैं बूढ़ी हो गयी हूँ। ये लकड़ियाँ मैं ढो नहीं सकती। ज़रा, घर पहुँचा दो।"

दामोदर लकड़ियों का गट्ठर सर पर रखकर बूढ़ी के पीछे उसके घर पहुँचा।

"बेटा, गाँव में जाकर ये लकड़ियाँ बेचकर पैसे ले आओ।" बूढ़ी ने समझाया।

दामोदर लकड़ियों का गट्ठर लिये गाँव में गया। लकड़ियाँ बेचकर पैसे बूढ़ी को ला दिया। इस पर बूढ़ी बहुत खुश हुई।

"नानीजी, अब बताओ, पैसे के पेड़ का बीज कहाँ मिलता है?" दामोदर ने बूढ़ी से पूछा।

"अरे समय आने पर मैं ही बता दूँगी, तुम तब तक सब्र करो।" बूढ़ी ने समझाया।

[illegible] हर रोज़ जंगल में जाता, लकड़ियाँ काट लाता, उन्हें बाजार में बेचकर पैसे बूढ़ी को देता गया।

दिन, सप्ताह और महीने बीत गये। दामोदर रोज़ जंगल में जाता, लकड़ियाँ काटता, उन्हें बेचकर बूढ़ी को पैसे दे देता।

एक दिन बूढ़ी ने पैसों की एक भारी गठरी लाकर दामोदर के हाथ दी। दामोदर के आश्चर्य का कोई ठिकाना न रहा।

इस पर बूढ़ी ने कहा–"देखा है न बेटा? मेहनत करने पर पैसे कमा सकते हो! मेहनत ही पैसों का बीज है। अब तुम घर जाओ। मेहनत करके अपनी माँ को खुश रखो।"

उस दिन दामोदर बूढ़ी से विदा लेकर घर लौट गया। मेहनत के पैसों के साथ अपने पुत्र को घर लौटे देख उसकी माँ बहुत खुश हुई।






धृतराष्ट्र को कृष्ण ने जो दिव्य दृष्टि प्रदान की, उसके द्वारा उसने कृष्ण के विश्वरूप को देखा। तब उसने कृष्ण से कहा–"भगवन, तुमने बड़ी कृपापूर्वक ये दिव्य नेत्र प्रदान किये, इन्हें तुम वापस ले लो। जिन नेत्रों से मैंने तुम्हारे रूप को देखा, उन नेत्रों से मैं साधारण मानव और इस विश्व को देखना नहीं चाहता।"

दूसरे ही क्षण सभाभवन पूर्ववत हो गया। कृष्ण भी साधारण रूप में दिखाई दिये। कृष्ण ने सभा में उपस्थित ऋषियों से विदा लेकर एक हाथ सात्यकी तथा दूसरा हाथ विदुर के हाथ दिया, और सभाभवन से निकल पड़े। उनके साथ कौरव तथा अन्य राजा भी चल पड़े।

सभाभवन के द्वार पर दारुक रथ के साथ तैयार खड़ा था। कृष्ण रथ में जा बैठे, तब धृतराष्ट्र ने उनसे कहा–"कृष्ण, तुम मुझे गलत न समझो। पांडवों के प्रति मेरे मन में किसी प्रकार का द्वेष नहीं है; मैंने दुर्योधन को तुम्हारे सामने ही समझाया, सभी सभासदों ने भी सुना।"

इसके बाद कृष्ण ने धृतराष्ट्र, भीष्म, द्रोण, बाह्लिक, कृप इत्यादि बुजुर्गों को लक्ष्य करके कहा–"महात्माओ, आप लोगों ने देखा कि सभा में क्या क्या हुआ है! दुर्योधन रोष के मारे सभा से चला गया है। धृतराष्ट्र ने अपने को असमर्थ बताया है। मैं जिस कार्य के निमित्त आया था, वह पूरा हो चुका। मैं युधिष्ठिर के पास

५०. युद्ध की तैयारी



वापस जा रहा हूँ। मुझे आज्ञा दीजिये।" सभी बुजुर्ग कृष्ण को विदा करके अपने-अपने घर चले गये। तब कृष्ण रथ पर अपनी फूफी कुंती के घर गये। कुंती को सारा समाचार सुनाया और कहा– "देवी, सब लोगों ने अनेक प्रकार से दुर्योधन को समझाया, पर उसने सुनने का नाम तक नहीं लिया। लगता है कि कौरवों का अंतिम समय निकट आया है। अर्जुन उन्हें दावाग्नि की तरह जला देगा। मैं पांडवों के पास जा रहा हूँ। क्या तुम कोई संदेशा भेज देना चाहती हो?"

"बेटा, युधिष्ठिर से कहो कि वह धर्ममार्ग का अतिक्रमण न करे। बाहुओं

इसके वास्ते उन्हें हिंसा भी करनी पड़े तो वह विधि का विधान ही कहा जायगा। सुना है कि प्राचीन काल में कुबेर ने मुचिकुंद नामक राजर्षि को समस्त पृथ्वी मण्डल देना चाहा, मगर उसने उसे ग्रहण करने से अस्वीकार करते हुए कहा था– "मैं अपने बाहुबल से जो राज्य जीत सकूंगा, वही मेरे लिए पर्याप्त है।" इस वक्त युधिष्ठिर जिस मार्ग का अनुसरण कर रहा है, वह मुझे बिलकुल पसंद नहीं है। वह मार्ग राजा पांडु अथवा भीष्म के लिए भी स्वीकार योग्य नहीं है। उससे कहो, युधिष्ठिर के लिए प्रतिनित्य मैं यज्ञ, दान, तप, वीरता, बल की प्राप्ति चाहती हूँ। राज्य का शासन धर्मपूर्वक करना उत्तम क्षत्रिय का लक्षण है। भिक्षाटन, कृषि और वाणिज्य क्षत्रिय के लिए शोभा नहीं देते। पांडवों को अपने पिता के राज्य का संपादन करना चाहिए। परायों के आश्रय में जीने से मुझे कौन-सा सुख प्राप्त होगा? युधिष्ठिर से कह दो कि वह युद्ध करके अपने पिता और पितामहों को उत्तम लोकों की प्राप्ति में योग दे।"

कृष्ण कुंती के महल से निकलकर कौरव प्रमुखों से विदा ले सात्यकी और कर्ण को अपने रथ पर बिठाकर रवाना हुए। रथ

पहुँचा तब कृष्ण ने कर्ण से एकांत में कहा– "कर्ण! तुम ने वेद और धर्मशास्त्रों का अध्ययन किया है। इसलिए तुम सारी बातें समझ सकते हो। कन्या के गर्भ से जिस का जन्म होता है, उसे कानीन कहते हैं। ऐसी कन्या जिस के साथ विवाह करेगी, वही व्यक्ति कानीन का पिता है। तुम कुंतीदेवी के गर्भ से कानीन होकर पैदा हुए हो, इसलिए तुम राजा पांडु के ज्येष्ठ पुत्र हो। धर्मशास्त्र के अनुसार तुम राजा बनने योग्य हो। पिता के पक्ष में पांडव तथा माता के पक्ष के वृष्टिवंशी लोग तुम्हारे रिश्तेदार हैं। तुम मेरे साथ चलोगे तो पांडव, उनके पुत्र, पांडवों के पक्ष में लड़ने के लिए आये हुए सभी राजा तुम्हारे चरणों में प्रणाम करेंगे। तुम्हारा राज्याभिषेक होगा। द्रौपदी तुम्हें अपने छठे पति के रूप में स्वीकार करेगी। युधिष्ठिर तुम्हारे लिए युवराजा बनकर रहेगा। तुम राज्य ग्रहण करोगे तो कुंतीदेवी प्रसन्न हो जायेंगी।"

इस पर कर्ण ने कहा–"कृष्ण, मेरे प्रति प्रेम और स्नेह के कारण तुमने जो कुछ बताया, मैंने सुना। इसमें कोई संदेह नहीं है कि मैं राजा पांडु का पुत्र हूँ। कुंतीदेवी ने मेरा जन्म देकर मुझे नदी में फेंक दिया



तो अतिरथी नामक सूत ने मुझे ले जाकर अपनी पत्नी राधा के हाथ सौंप दिया। असंख्य यातनाएँ झेलकर मेरा पोषण करने वाले उन दंपति का श्राद्ध करना क्या मेरा धर्म नहीं है? उन लोगों ने मेरा वसुषेण नामकरण किया। मैंने उनके रिश्तेदारों की कन्या के साथ विवाह भी किया है। मेरे पुत्र और पौत्र भी हो गये हैं। गत तेरह वर्षों से धृतराष्ट्र के महल में, दुर्योधन के आश्रय में राजभोगों का अनुभव कर रहा हूँ। मेरा समर्थन पाकर ही दुर्योधन पांडवों के साथ युद्ध के लिए तैयार हो चुका है। उसने अर्जुन के साथ द्वन्द्व युद्ध करने को मुझ से बताया है। इसलिए मैं भय या लोभ के



कारण भी सही दुर्योधन के प्रति अन्याय नहीं कर सकता। मैं अर्जुन के साथ युद्ध न करूँगा तो हम दोनों का अपयश होगा। तुम्हारी सहायता पाकर पांडव अवश्य विजयी होंगे। युधिष्ठिर को यदि यह मालूम हो जाय कि मैं उसका अग्रज हूँ तो वह राज्य की कामना न करेगा। मैं यदि सारा विश्व भी जीत लूँ तो उसे दुर्योधन को दे दूँगा। इसलिए युधिष्ठिर को ही सारी पृथ्वी पर शासन करने दो। दुर्योधन को प्रसन्न करने के लिए मैंने पांडवों को नीचा दिखाते हुए अपने विचार प्रकट किये हैं। इसके लिए मैं पश्चात्ताप कर रहा हूँ। मगर मेरी ये बातें किसी से

सन्नद्ध करो।"

इस पर कृष्ण ने हँसकर कहा—"तब तो तुम राज्य की कामना नहीं रखते। अच्छी बात है। यह महीना युद्ध के लिए अनुकूल है। एक सप्ताह में अमावास्या पड़ेगी। तुम भीष्म, द्रोण और कृपाचार्य से कहो कि उस दिन युद्ध प्रारंभ किया जाय। तुम भी युद्ध के लिए तैयार हो जाओ।"

इसके बाद कर्ण ने कृष्ण के साथ आलिंगन किया, उनसे विदा लेकर अपने रथ पर घर लौट आया।

कृष्ण के चले जाने पर विदुर ने कुंतीदेवी के पास आकर कहा—"मैं जो नहीं चाहता था, वही होने जा रहा है। पांडव और कौरव महा युद्ध में लाखों लोगों के प्राणों की बलि देने जा रहे हैं। कृष्ण अपने कार्य में असफल हो घर लौट गये हैं।"

कुंतीदेवी को भी युद्ध में भीष्म, द्रोण आदि जैसे महापुरुषों का मर जाना अत्यंत भयंकर प्रतीत हुआ। उसे लगा कि अपने पुत्रों के द्वारा ज्ञातियों का वध करके युद्ध में विजय पाने की अपेक्षा दरिद्रता में घुल-घुलकर मरना कहीं अच्छा है। उसने यह भी सोचा कि होनेवाली विपत्ति का कारणभूत कर्ण है और वह पांडवों के साथ

चुका है। इसलिए कुंती ने कर्ण के मन को पांडवों के अनुकूल बदलने का निश्चय किया और गंगा के तट पर पहुँची, जहाँ कर्ण जप कर रहा था।

कर्ण ने जप समाप्त करके कुंती को देखा। प्रणाम करके बोला—"माँ, मैं कर्ण हूँ, तुम्हारे चरणों में प्रणाम करता हूँ। बताओ, तुम किस काम से यहाँ पर आयी हो! मेरे द्वारा तुम्हारी क्या सहायता हो सकती है?"

"बेटे, तुम मेरे पुत्र हो! राधा के पुत्र नहीं हो। सूतवंशी भी नहीं हो! मेरी बात पर विश्वास करो। तुम अपने भाइयों से अपरिचित हो! दुर्योधन के वास्ते महान पाप करने जा रहे हो, यह अनुचित है। अर्जुन ने अपनी शक्ति के बल पर जिस राज्य को जीता, उसे कौरवों ने हड़प लिया है। तुम उसे धृतराष्ट्र के पुत्रों से ग्रहण करके तुम्हीं उस राज्य पर शासन करो। बलराम और कृष्ण जैसे तुम और अर्जुन प्रेमपूर्वक रहो। तुम दोनों एक हो जाओगे तो तुम्हारे लिए कोई भी चीज असंभव न होगी।" कुंती ने समझाया।

ये बातें सुनकर कर्ण जरा भी विचलित नहीं हुआ। उसने कुंतीदेवी से यों कहा—"माँ, मैं तुम्हारी बातें सुन नहीं सकता।



तुमने मेरे प्रति महान पाप किया है। कोई भी शत्रु मेरे प्रति इससे बड़ा पाप नहीं कर सकता। मेरे पैदा होते ही तुमने मुझे फेंक दिया। मैं क्षत्रिय के रूप में जन्म लेकर सूत के रूप में पला हूँ। मैं क्षत्रियों के संस्कारों से बिलकुल अपरिचित हूँ। आज तक तुमने मेरे कुशल-क्षेम जानने का प्रयत्न नहीं किया। आज तुम अपनी भलाई के वास्ते हित की बातें मुझे समझाती हो। इस समय मैं पांडवों के पक्ष में जाऊँगा तो लोग यही कहेंगे कि मैं डरकर उनके पक्ष में गया हूँ। युद्ध की तैयारियाँ हो जाने के बाद मैं यह घोषित करूँ कि मैं पांडवों का भाई हूँ, तो क्या



सभी राजा मेरी निंदा नहीं करेंगे? धृतराष्ट्र के पुत्रों ने मुझे आश्रय दिया और मेरा आदर-सत्कार किया। क्या मैं उनका निरादर करूँ? मेरी शक्ति पर निर्भर हो वे युद्ध के लिए तैयार हो गये हैं। उनका ऋण चुकाने के लिए मुझे अपने प्राणों की आहुति देनी होगी। दुर्योधन आदि कौरवों के साथ मैं और मेरे पुत्र अंत तक लड़ेंगे। तुम अपने पुत्रों के वास्ते डरकर मेरे पास आयी हो, इसलिए मैं तुम्हें निराश न करूँगा। मैं सिवाय अर्जुन के तुम्हारे पुत्रों में से और किसी का भी वध न करूँगा। अर्जुन का वध करने पर ही मेरे बल और पराक्रम सार्थक होंगे।

मुझसे मिलाकर तुम्हारे पांच पुत्र होंगे। यदि मैं मारा जाऊँ तब भी तुम्हारे पांच पुत्र होंगे। तुम्हारे छे पुत्र कभी जीवित नहीं रह सकते। इसलिए तुम निश्चित रहो।"

कुंती ने दुख के आवेश में कर्ण के साथ आलिंगन करके कहा–"बेटा, विधि का विधान है। कौरवों का नाश निश्चित है। मगर तुम यह बात भूल मत जाओ कि तुमने अपने चार भाइयों की रक्षा करने का वचन दिया है। तुम्हारा शुभ हो!" यों कर्ण को आशीर्वाद दिया। कर्ण कुंती देवी के चरणों में प्रणाम करके अपने घर लौट आया, कुंती भी अपने निवास को लौट आयी।

हस्तिनापुर से उपप्लाव्य को लौटते ही कृष्ण ने पांडवों को सारा समाचार सुनाया। उन्हों ने बड़ी देर तक पांडवों के साथ मंत्रणा की। तब अपने निवास को लौटकर विश्राम किया।

उस दिन रात को पांडवों ने कृष्ण के साथ युद्ध की तैयारी के संबंध में गंभीर चर्चा की। पांडवों के पक्ष में लड़ने के लिए सात अक्षौहिणियों की सेना तैयार थी। प्रत्येक अक्षौहिणी के लिए एक नेता नियुक्त किया गया। विराट, द्रुपद, धृष्टद्युम्न, शिखण्डी, सात्यकी, चेकितान



और भीम सात अक्षौहिणियों के नेता थे। इन सातों नेताओं का एक महा नायक हो और वह भीष्म की समता कर सकता हो, ऐसा व्यक्ति कौन हो सकता है! यह सवाल युधिष्ठिर ने अपने भाइयों के सामने रखा। इसपर सहदेव ने विराट का नाम सुझाया, नकुल ने द्रुपद का, अर्जुन ने धृष्टद्युम्न का और भीम ने शिखण्डी का नाम सुझाया। किन्ही दो के विचार मेल नहीं खाते थे, इसलिए युधिष्ठिर ने सलाह दी कि कृष्ण के विचार के अनुसार महा सेनापति को नियुक्त किया जाय। इसपर कृष्ण ने धृष्टद्युम्न का समर्थन किया।

सभी राजाओं को जब मालूम हो गया कि पांडवों की सेनाओं का प्रधान सेनापति धृष्टद्युम्न नियुक्त किया गया है, तब सब लोग बहुत प्रसन्न हुए। सैनिक-संचालन शुरू हुआ। रथ आगे बढ़े, शंख और दुंदुभियों का निनाद सुनायी दिया। तब पांडवों की सेनाएँ महा समुद्र की भांति चल पड़ीं। सेना के अग्रभाग में भीम, [illegible] [illegible] पांचाल योद्धा चले। सेना के मध्य भाग में युधिष्ठिर थे। सेना के साथ तरह-तरह के वाहन, यंत्रोंवाले आयुध, वैद्य, और परिचारक भी थे। मगर द्रौपदी अपने दास और दासियों के साथ उपप्लाव्य में ही रह गयी।

पांडवों ने सेनाओं के साथ रवाना होने के पूर्व ब्राह्मणों को गायें और सोने का दान करके उनके आशीर्वाद प्राप्त किये।

सेना के पृष्ठ भाग में विराट, कुंति भोज, धृष्टद्युम्न के पुत्र, चालीस हज़ार रथ, दो लाख घोड़े, पांच लाख पैदल सेना, साठ हज़ार हाथियों को साथ ले चेकितान, धृष्टकेतु, सात्यकी, कृष्ण और अर्जुन भी चल पड़े।

उस महा सेना के कुरुक्षेत्र में पहुँचते ही शंख बज उठे। सैनिक परमानंदित हो दिशाओं को प्रतिध्वनित करते सिंहनाद कर उठे।





# शिव-लीलाएँ

[५]

दक्षिण में पोत्तपिनाडु नामक प्रदेश में एक जंगल था। उसमें शबर जाति के लोग निवास करते थे। ऊडुमूरु उसकी राजधानी थी। जंगली शबर शिकार तथा खेती करके अपने पेट भरते थे।

शबर जाति का राजा नाथनाथ था। उसकी पत्नी का नाम तंडे। उनके तिन्नडु नामक पुत्र था। जब वह बड़ा हुआ तब उसने अस्त्र-शस्त्र की विद्याएँ सीख लीं। वह इन विद्याओं में ऐसा प्रवीण हो गया था कि जंगल में भागनेवाले हिरण और आसमान में उड़नेवाले पक्षी को वह बड़ी आसानी से मार गिरा देता था।

शबर जाति के लोगों ने अपने राजा से निवेदन किया कि तिन्नडु को शिकार खेलने की विद्या सिखलानी होगी। इसके लिए सभी शबरों ने पहले शिवजी की पूजा की, जानवरों की बलि दी, महुए की शराब पीकर नाच-गान किया, जुलूस निकाला। दूसरे दिन शिकार के लिए आवश्यक जाल, फंदे, कुत्ते आदि तैयार किये। तब बड़ी धूमधाम के साथ तिन्नडु अपनी जाति के लोगों को साथ ले तिरुपति के पहाड़ों की ओर चल पड़ा।

शबरों ने तरह-तरह के जंगली जानवरों तथा पक्षियों को मारा। माँस के टुकड़ों को लोहे की छड़ियों में चुभोकर जलाया, जंगली शहद में मिलाकर खाया। इस तरह शिकार खेलते कई दिन बिताये।

एक दिन शिकार खेलते-खेलते तिन्नडु थक गया और एक मौलसिरी पेड़ की छाया में लेटकर सो गया। नींद में उसने

अंतिम पृष्ठ का चित्र

